## कृत्वाधारधरां चमत्कृतिरसप्रोक्षाक्षणक्षालिता-
## मात्तैर्मानसतः स्वभावकुसुमैः स्वामोदसंदोहिभिः ।
## आनन्दामृतनिर्भरस्वहृदयानर्घार्घपात्रक्रमात्
## त्वां देव्या सह देहदेवसदने देवार्चयेऽहर्निशम् ॥११॥

*kṛtvā-dhāra-dharāṁ camat-kṛti-rasa-pro-kṣā-kṣaṇa-kṣālitām-*

*āttair-mānasataḥ svabhāva-kusumaiḥ svāmoda-saṅdo-hibhiḥ /*

*ānandā-mṛta-nir-bhara-sva-hṛdayānarghārgha-pātrakrmāt*

*tvāṁ devyā saha deha-deva-sadane devār-caye'harniśam //11//*

[आचार्य अभिनवगुप्तपाद ने इस निम्नलिखित श्लोक में अभेदमयी पूजा का वर्णन किया है ।]

सब से पहले मैंने मूलाधार नामक पूजास्थान — [यह वह स्थान है जहाँ से कुण्डलिनी-शक्ति जागृत होती है] — को अच्छी तरह से सजाया — [जिस प्रकार बाह्य पूजा में फूल आदि पूजा की सामग्री इकट्ठा की जाती है, वैसे ही], फिर मैंने मन के फूल इकट्ठे किये हैं — [जिनमें किसी भी प्रकार की मुरझाहट या कोई विकार देखने में नहीं आता है । ये हर समय अलौकिक महक की छटा से शोभायमान बने हुए हैं । ]

[उन फूलों को पूजा के लिए प्रयोग में लाने से पहले] —
मैंने इनको चमत्कृति-रस से अर्थात् परासंवित्ति रूपी जल से धोकर अलौकिक बनाया । [जैसे बाह्यक्रम से पूजा करते समय "अर्घ्यपात्र" जो तांबे का बनाया हुआ एक विशेष आकार का पात्र होता है, जिस से जल आदि का इष्टदेव को अभिषेक करते हैं — उसी प्रकार से] — मैंने विश्वहृदयरूपी अनमोल अर्घ्यपात्र में पूजा के लिए 'चिदानन्द अमृत' ड़ालकर [अपने ही] शरीर रूपी मन्दिर में मैं आप को पराशक्तिः अमृतेश्वरी भगवती सहित, अहर्निशम् [लगातार], बिना किसी विराम के, पूजा करता रहता हूँ अर्थात् प्रतिक्षण शिव-शक्ति समावेश तत्पर रहता हूँ ॥११॥

Meditating upon Her, I bathe that Goddess *Parāśakti* with water [which is the nectar of the ecstasy], which she produces as *cit kuṇḍalinī* in *mūlādhāra cakra*. Then after bathing her [through mind], I collect the flowers of absolute bliss produced by Her. These flowers, with the fragrance of ecstasy, are produced by Her own nature, as She flows out. Then, placing these flowers in that priceless sacrificial pot *[anargha-arghapātra]*, which is my own heart and which is filled with the nectar of bliss, I worship You, O' Lord Śiva, along with Your Śakti, day and night, pauselessly, in the temple of my body. (11)

**नानास्वादरसामिमां त्रिजगतीं हृच्चक्रयन्त्रार्पिता-**
**मूर्ध्वाधस्तविवेकगौरवभरान्निष्पीड्यनिःष्यन्दितम् ।**
**यत्संवित्परमामृतं मृतिजराजन्मापहं जृम्भते**
**तेन त्वां हविषा परेण परमे सन्तर्पयेऽहर्निशम् ॥१२॥**

*nānā-svāda-rasām-imāṁ trijaga-tīṁ hṛt-cakra-yantrār-pitām-*
*ūrdhvā-dhasta-viveka-gaurava-bharāt-niṣpīḍya-niḥṣyanditam /*
*yat-saṁvit-paramā-mṛtaṁ mṛti-jarā-janmā-pahaṁ jṛmbhate*
*tena tvāṁ haviṣā pareṇa parame santar-paye'har-niśam //12//*

'भूः' लोक, 'भुवः' लोक और 'स्वः' नामक लोक, अथवा सारा विश्व—११८ भुवन—अथवा तीन रूपों वाली जो भी कुछ सृष्टि नियमित कही गई है, ऐसी त्रिजगती को अनेक प्रकार के आस्वादन रस से परिपूर्ण अर्थात् प्रतिसमय नवीनतम चमत्कृति रस की विद्यमानता से अपूर्व बनी हुई यह त्रिजगती — यानी 'भूः', 'भुवः', 'स्वः' लोक; [या जाग्रत्, स्वप्न, सुषुप्ति; या परा, परापरा, अपरा; या इच्छा, ज्ञान, क्रिया; अघोर, घोर, घोरतरी; प्रमाता, प्रमाण, प्रमेय; आदि] — हृदयरूपी चक्र के यन्त्र से एक क्षण में कभी ऊपर की ओर, कभी नीचे की ओर, कभी बायीं ओर कभी दायीं ओर, कभी पूर्व से, कभी पश्चिम से, कभी उत्तर में और कभी दक्षिण में [अति तीव्रगति से] घूमते हुए

अपने विवेक की महिमा की अतिशयता से पूरी तरह से निचोड़कर अर्थात् इस त्रिजगती में पूरी तरह समावेश होते हुए, [समाधि तथा व्युत्थान दशा में निरन्तर, लोलीभूत जैसे] इस प्रक्रिया से जो संवित् उदय में आती है वह जन्म, मृत्यु और बुढ़ापे को मूल से उखाड़ने में समर्थ सर्वोत्कृष्ट अमृत सेवन करती रहती है । हे देवाधिदेव परभैरवनाथ! मैं अमृतेश्वरीभगवती के संग-संग आपको उसी परम अमृत रस से लगातार, रात-दिन [भिन्ना कीसी विराम के], नहलाता हूँ, उसी परमामृतरूपी आहुति से रात-दिन स्वाहा करता रहता हूँ ॥१२॥

Then, through mind, I collect these three-fold states of the world, which give rise to numerous sensations; the world of 'objectivity' — the moon, having a soft taste; the world of 'subjectivity' — the fire, having a harsh and hard taste; the world of 'cognition' — the sun, possessing both the warmth of fire and the softness of the moon. All these, which exist inside and outside of one's own body, I establish in the wheel of my heart where I discriminate between them. [Here the wheel of the moon — 'objectivity' is above and the wheel of fire — 'subjectivity' is below. [Through the strength of my meditation, I squeeze them together producing the supreme nectar of God-Consciousness by which the three threats of: — *death; birth;* and *old age* are kept away].

O' Lord, while residing in that supreme state of God-Consciousness, I worship you day and night, pauselessly, with the supreme offering of this nectar. (12)

**कालाग्निरुद्रात्प्रसृतं च तेजो**
**भूरी स्फुटं दीप्ततरं विचिन्त्यम् ।**
**ऊर्ध्वे स्थिता चन्द्रकला च शान्ता**
**पूर्णामृतानन्दरसेन देवि ॥१३॥**

तदोभयोर्वह्निविषानुयोगा-
त्तेजःशशाङ्कौ द्रवितौ च यस्मात् ।
तेजश्शशाङ्कस्फुटमिश्रितत्वा-
द्भवेत्तदार्कं तवताररूपम् ॥१४॥

*kālāgni-rudrāt-prasṛtaṁ ca tejo*
*bhūrī sphuṭaṁ dīpta-taraṁ vicintyam /*
*ūrdhve sthitā candra-kalā ca śāntā*
*pūrṇā-mṛtā-nanda-rasena devi //13//*
*tado-bhayor-vahni-viṣānu-yogāt-*
*tejaś-śāṅkau dravitau ca yasmāt /*
*tejaś-śāṅka-sphuṭami-śrita-tvāt-*
*bhavet-tadār-kaṁ tavatāra-rūpam /14//*

कालाग्निरुद्र — [अभ्यासक्रम् से] — बायें पैर के अंगूठे से ऊपर की ओर [ब्रह्मरन्ध्र की ओर] — तेज की ऐसी ज्योति [निरन्तर] निकलती रहती है, जो पूर्णरूप से अत्यन्त — [काश्मीरीभाषा में 'ज्योतिलजम्'] [सफेद रुई के बड़े ढ़ेर जैसी होती है] — जो आग की दहकती लपटों के समान निरन्तर बढ़ती रहती है। दूसरी ओर से — [हमारे शरीर में दूसरी प्रक्रिया पहली प्रक्रिया के साथ-साथ] — ब्रह्मरन्ध्र से नीचे की ओर से कार्यरत रहती है। — तात्पर्य यह है कि बायें पैर के अंगूठे से उठनेवाले चमकते हुए तेज की अपेक्षा, ब्रह्मरन्ध्र में शान्ति देनेवाली जो चन्द्रकला की नाई मन को आह्लादित करनेवाली और आनन्ददायक अमृत रस से स्निग्ध बनी हुई है, — इस प्रकार इन दो प्रक्रियाओं के संघट्ट से [जो अपने ही अभ्यासक्रम से अनुभव में आती है] — यानी कालाग्निरुद्र के तेज और चन्द्रकला के संघट्ट से, विष अर्थात् अमृत — [यहाँ विष का अर्थ ज़हर नहीं अपितु अमृत है] — वह्नि [तेज] दोनों के संयोग से अर्थात् अमृत ब्रह्मरन्ध्र से नीचे की ओर टपकता है और तेज नीचे से ऊपर की ओर जाता है॥१३,१४॥

I meditate imagining that—

*Kālāgnirudra* — [rises from the big toe of my left foot as fire] — fiery bright and radiant goes up; and *candrakalā* — absolutely delightful and filled with the supreme nectar of God-Consciousness, residing in *sahasrāra cakra*, — the residence of *śāntātītā kalā*, — descends; and they both meet at the place of the heart. [That is the embrace of objectivity and subjectivity, completely through mind]. I compress together at the location of my heart [heart must always be taken as 'universal heart' and not the heart of a human body. Universal heart is in between the two viz., the 'centre', the 'junction'] — both the fire of *kālāgnirudra* and the nectar of *candrakalā*. (13, 14)

**परस्परसमाविष्टौ चन्द्रेऽग्नीष्टीटिभे शशी**
**चन्द्रं सृष्टिं विजानीयादग्निः संहार उच्यते ।**
**अवतारो रविः प्रोक्तो मध्यस्थः परमेश्वरः ॥१५॥**

*paras-para-samā-viṣṭau candre'gnīṣ-ṭīṭi-bhe śaśī*
*candraṁ sṛṣṭiṁ vijā-nīyād-agniḥ saṁhāra ucyate /*
*avatāro raviḥ prokto madhyasthaḥ parmeśvaraḥ //15//*

[ये दोनों क्रियायें — श्लोक १३ और १४ की — साथ-साथ होती हैं] — इस प्रक्रिया से यानी इन दोनों के मिश्रण अर्थात् एकीकरण से एक और प्रक्रिया उदित होती है अर्थात् अभ्यासक्रम से चौथी प्रक्रिया अनुभव में आती है जो "अर्क" या "अवतार रूप" यानी सृष्टि का कारण बन जाती है, वहीं दूसरा तेज-भाग पूर्ण खण्ड दूसरे समय संहार का और हृदयस्थ संविन्मय "रवि" या "अवतार" में समावेश होने से अमृतेश्वभैरव, परभैरव अवतारित होजाता है ॥१५॥

[Both these processes — *śloka* 13 and 14]

There the fiery light of *kālāgnirudra* and the blissful light of the moon are melted and mixed together and out of this mixture is produced that incarnation which is the real sun of God-Consciousness.

When the element of the moon, the creative cycle, and the element of fire, the destructive cycle, are mixed together, one in the other, then in the centre of these two, God-Consciousness incarnates. This is the Sun, this is Lord Śiva Himself. (15)

[Now Ācārya Abhinavagupta teaches us how to accomplish this worship through the mind].

**ततः सकाशात्प्रभवाप्ययौ स्तो**
**यस्मादयं विश्वसमग्रभेदः ।**
**एतच्च विद्वान्विदितार्थभावो**
**ध्यायेत युक्त्यात्मचिदर्करूपम् ॥१६॥**

*tataḥ sakāśātprabhavāpyayau sto*
*yasmādayaṁ viśvasamagrabhedaḥ /*
*etacca vidvān-viditārtha-bhāvo*
*dhyāyeta yuktyātma-cidarka-rūpam //16//*

उपरोक्त श्लोकों के आधार पर, अनुसंधान प्रक्रिया के परिशीलनता के परिणामस्वरूप ही सृष्टि [भैरव-स्वरूप का विकास] और संहार [भैरव-स्वरूप का संकोच] तथा जगत् का यह सारा भेद अर्थात् अन्तर्मुखरूपी सृष्टि और बहिर्मुखरूपी संहार निरन्तर प्रवर्तन में आता रहता है। इस रहस्य को जानने वाला एक साधारण व्यक्ति नहीं हो सकता है [केवल] परम पद पर [अपने गुरुमहाराज के तीव्र शक्तिपात्, अनुग्रह से ही] आरूढ़, स्वरूप-निष्ठ बने हुए विद्वान् ही ['विद्वान्' का अर्थ है जो साधक भक्ति की पराकाष्ठा पर स्थित हो]

अभ्यास चातुरी की युक्ति से, ऊपर नीचे तथा सब ओर अवस्थित इस चिदात्म सूर्यदेव का सतत् परामर्श करता रहता है ॥१६॥

From that Being which is real God-Consciousness, and which comes out from the compression of these two aspects, subjectivity and objectivity, is produced the destruction and creation of 118 worlds. From this state of the sun, which is the real nature of God-Consciousness, the full glory of manifestation has come into existence. This mental worship is to be accomplished by that elevated aspirant who has really understood the reality of subjectivity and objectivity [employing a divine technique taught by his Master], he must meditate on the fact that it is one's own 'Self' who is the actual Being of the sun, God-Consciousness. (16)

**द्वारेशा नवरन्ध्रगा हृदयगो वास्तुर्गणेशो महान्**
**शब्दाद्या गुरवः समीरदशकं त्वाधारशक्त्यात्मकम् ।**
**चिद्देवोऽथ विमर्शशक्तिसहितः षाड्गुण्यमङ्गावलि-**
**र्लोकेशाः करणानि यस्य महिमा तं नेत्रनाथं स्तुमः॥१७॥**

*dvā-reśā nava-randhra-gā hṛdaya-go vāstur-gaṇeśo mahān*
*śabdā-dyā gura-vaḥ samīra-daśakaṁ tvā-dhāra-śaktyāt-makam /*
*cid-de-vo'tha vimarśa-śakti-sahitaḥ ṣāḍ-guṇyam-aṅgā-valir-*
*lo-ke-śāḥ kara-ṇāni yasya mahimā taṁ netra-nāthaṁ stumaḥ //17//*

मैं उस अमृतेश्वरभैरव नाथ, परभैरव नाथ के उस 'गणपति' यानी 'द्वारपाल' को प्रणाम करता हूँ जिसका शरीर विराट् दिव्य देह का प्रतिनिधित्व करता है। दो आँखे, दो कान, दो नासिका विवर, मुँह, मल और मूत्र का स्थान ये नवद्वार है, इनमें गया हुआ एक और दसवां द्वार है जो अन्दर ही अन्दर वीर्य के रूप में विद्यमान होता है। इस प्रकार ये दस द्वार, दस द्वारपाल है। इस के हृदय में 'वास्तोष्पतिदेवता' ठहरते है। इस नेत्रनाथ के अपान और प्राणरूप दो द्वारपाल 'रक्षक' है

जो क्रमशः कुमार और गणेश है। मालिनी और मातृका ['न-कार' से 'फ-कार' तक वर्ण समुदाय मालिनी है और 'अ-कार' से 'क्ष-कार' तक समूचा वर्ण समुदाय मातृका है], शब्द ही इनके गुरु हैं जो इन्हें ज्ञान प्रदान करते हैं अथवा 'चर्यासिद्ध', 'मेलापसिद्ध', 'योगसिद्ध', 'शाक्तसिद्ध' और 'शांभवसिद्ध' इनके गुरु क्रमशः इनके 'शब्द', 'स्पर्श', 'रूप', 'रस', 'गन्ध', पांच तन्मात्र है। इस का विराट् शरीर दस वायुपथों का आधार है — [स्मरण रहे भू-मण्डल के ये दस वायुपथ समाधी में भी अनुभव में आते है।] — यह चिद्देव विमर्श शक्ति से घेरा हुआ है अर्थात् 'चित्', 'आनन्द', 'इच्छा', 'ज्ञान' और 'क्रिया' से ओत-प्रोत है या दूसरे शब्दों में कहा जाये कि स्वातन्त्र्यशक्ति से शोभायमान है।

इस नेत्रनाथ के अंग — (षाड्गुण्यमङ्गावलिः) :—

(१) "सर्वज्ञता" [सब कुछ जानने का भाव],
(२) "तृप्तिः" [कोई अभिलाषा के परे, परिपूर्ण भाव],
(३) "अनादिबोध" [अनादिकाल से असीम ज्ञानवान],
(४) "नित्यमलुप्तशक्ति" [नित्यम्-अलुप्त-शक्ति — जिसकी शक्ति कभी क्षीण नहीं होती],
(५) "स्वतन्त्रता" [प्रत्येक कार्य करने में स्वतन्त्र], और
(६) "अनन्त-शक्ति" [शक्तियों का भण्डार, असीम शक्ति संपन्न]

— इन छः शक्तियों से परिपूर्ण।

(लोकेशाः करणानि यस्य महिमा...) इस भैरवनाथ के :—

(१) इन्द्र; (२) अग्नि; (३) यम; (४) नैर्ऋत; (५) वरुण; (६) वायु; (७) कुबेर; (८) ईशान; (९) ब्रह्मा; और (१०) विष्णुः

— ये दस लोकपाल दस करण [इन्द्रिय वर्ग] है।

ऐसी महिमावाले उस नेत्रनाथ की मैं स्तुति करता हूँ ॥१७॥

I bow to that Netranātha, Amṛteśvara, who is fond of His nectar producing third eye, and in whose glamorous body the nine openings are nine door-keepers, which are nine incarnations of *[Dvāreśā]* Gaṇeśa; whose heart is Gaṇeśa, His son, the director of the one hundred *Vāstu Devatā;* whose five sensations are the five classes of Masters; whose *mūlādhāra cakra* consists of the ten

layers of *vāyu,* which fill the universe; who is the Lord of Consciousness, always united with His energy of Consciousness; whose six limbs are His six universal attributes, all-knowingness, complete fullness, eternal knowledge, absolute freedom, inexhaustible energy, and infinite energies; and whose ten internal organs are the ten protectors of this world protecting it from all ten sides. (17)

(इस श्लोक का उच्चारण तीन बार करें)

**विगलति भवदौर्गत्यं मोक्षश्री श्रयति हृत्कजं कचति।**
**प्रसरति परमानन्दो यत्र तदीशार्चनं जयति ॥१८॥**

(Recite this *śloka* three times)

*viga-lati bhava-daur-ga-tyaṁ mokṣa-śrī śrayati hṛt-kajaṁ kacati /*
*prasa-rati parmā-nando yatra tad-īśār-canaṁ jayati //18//*

अमृतेश्वरभैरव की उपरोक्त पूजा करने से साधक की निराशा, पतन, आधि-व्याधि, जन्ममरणरूप, संसार की दुर्गति विनष्ट हो जाती है । मोक्षरूपी लक्ष्मी जिसकी पूजा में साधक को अपनाती है, हृदयरूपी कमल जिस अमृतेश्वरभैरव की पूजा में सम्पूर्ण रूप से खिल उठता है और जिस अमृतेश्वरभैरव की पूजा में चिन्मात्ररूप आत्मसत्ता चारों ओर से व्याप्त होती है, उस अमृतेश्वरभैरव की पूजा जयनशील हो ॥१८॥

Where in whose worship the misery of this universe is brought to an end and the possession of the wealth of salvation appears; where the lotus of the heart blooms and the Supreme blissful state flows from all sides, let that worship be glorified always. (18)

**कर्पूरगौरं करुणावतारं**
**संसारसारं भुजगेन्द्रहारम् ।**
**सदा वसन्तं हृदयारविन्दे**
**भवं भवानीसहितं नमामि ॥१९॥**

*karpūra-gauraṁ karuṇāva-tāraṁ*
*saṁsāra-sāraṁ bhuja-gendra-hāram /*
*sadā vasantaṁ hṛdayāra-vinde*
*bhavaṁ bhavānī-sahitaṁ namāmi //19//*

अपनी पराशक्ति [अमृतेश्वरी] के संग-संग रहनेवाले उस परभैरव या अमृतेश्वरभैरव को प्रणाम करता हूँ जो कर्पूर के समान सफेद रंग के हैं, जो दया के पूर्ण-अवतार हैं, जो सारे संसार में एकमात्र सार-रूप हैं, जो माला या हार के रूप में सांपों को धारण करते हैं और जो हृदयरूपी कमल में सदा ठहरे हुए हैं ॥१९॥

I bow before that Lord Śiva, Amṛteśvara, whose body is white like camphor, who is the incarnation of supreme grace and the essence of this ever changing universe and who is garlanded with snakes and vibrates in the lotus hearts of all His devotees. And, I bow before Him and His inseparable consort, the divine Mother — Pārvatī, Amṛteśvarī. (19)

**क्लेशान्विनाशय विकासय हृत्सरोज-**
**मोजो विजृम्भय निजं नरिनर्तयाङ्गम् ।**
**चेतश्चकोरचितिचन्द्रमरीचिचक्रं**
**आचम्य सम्यगमृतीकुरु विश्वमेतत् ॥२०॥**

*kleśān-vinā-śaya vikā-saya hṛt-sarojam-*
*ojo vijṛm-bhaya nijaṁ nari-narta-yāṅgam /*
*cetaś-cakora-citi-candra-marīci-cakraṁ*
*ācamya samyag-amṛtī-kuru viśvam-etat //20//*

हे मेरे गुरुदेव! मेरे सारे [अविद्या अस्मिता आदि] क्लेशों को नष्ट करें, मेरे हृदयरूपी कमल को विकसित करें, मेरे में स्थित परमतेज को प्रकाशित करें, मेरे अंग-अंग को अपनी भक्तिरूपी सुरा से विवश बनाएं, जैसे चंद्रमा के प्रेम में रंगा हुआ चकोर [पक्षी — 'तीतर'] चन्द्र किरणों को पीकर सारे विश्व को चन्द्र प्रकाशमय समझता है, उसी प्रकार मेरी अभिलाषा है कि यह मेरा मनरूपी चकोर भी परासंवित् रूपी शीतल प्रकाश के लिए विवश है अतः उसे मरीचि चक्र अर्थात् परा [इच्छा शक्ति-रूप], परापरा [ज्ञान शक्ति-रूप], अपरा [क्रिया शक्ति-रूप] शक्ति चक्र का आनन्द रस अच्छी तरह से पिलाकर इस सारे विश्व को अमृतमय बनालें ॥२०॥

O' my Lord! I implore upon you to remove my ignorance, create your intense devotion in me and blossom lotus of my heart with supreme nectar of God consciousness just like the *cakora* [a bird – 'partridge'] who becomes mad by the soothing rays of mystical full moonlit night and experiences the aesthetic images all around the galaxy. Your grace alone would carry me to experience the three stages of supreme consciousness viz., *parā*, *parāparā* and *aparā*, or *icchā śakti*, *jñāna śakti* and *kriyā śakti.* (20)

भवन्मयस्वात्मनिवासलब्ध
सम्पद्भराभ्यर्चितयुष्मदङ्घ्रिः ।
न भोजनाच्छादनमप्यजस्र-
मपेक्षते यस्तमहं नमामि ॥२१॥

*bhavan-maya-svātma-nivāsa-labdha*
*sampad-bharā-bhyar-cita-yuṣmad-aṅghriḥ /*
*na bhojanā-cchā-danam-apya-jasram-*
*ape-kṣate yas-tamahaṁ namāmi //21//*

हे स्वामी! आपके चिद्रूप से पूर्ण अपनी आत्मा में विश्रान्ति से पाई गई महान् आनन्दरूपी ऐश्वर्य की अधिकता से आपके चरणकमलों की पूजा करने वाला जो भक्त खाने-पीने और कपड़े आदि की भी लगातार अपेक्षा नहीं रखते, मैं उस भक्त को प्रणाम करता हूँ ॥२१॥

I prostrate before a devotee of Yours who does not get bogged down by all the worldly pleasures but always remain attached to Your supreme Self and experience the blessed state of your aesthetic nectar. (21)

(इस श्लोक का उच्चारण तीन बार करें)

**आधीनामगदं दिव्यं व्याधीनां मूलकृन्तनम् ।**
**उपद्रवानां दलनं महादेवमुपास्महे ॥३॥२२॥**

(Recite this *śloka* three times)

*ādhīnām-aga-daṁ divyaṁ vyā-dhīnāṁ mūla-kṛntanam /*
*upa-dhravā-nāṁ dalanaṁ mahā-devam-upāsmahe //3//22//*

मैं उस महादेव की शरण में जाता हूँ जो मानसिक सन्तापों के लिए स्वर्गीय औषधि हैं, शारीरिक पीड़ाओं को जड़ से उखाड़नेवाले हैं और सारे उपद्रवों को नष्ट करने वाले हैं ॥२२॥

I worship that Lord Mahādeva, the only Supreme Divinity, who is divine medicine for all mental afflictions, who is the complete destroyer of all diseases, both mental and physical, and who dispels all misfortunes. (22)

**ध्यायेन्नित्यं महेशं रजतगिरिनिभं चारुचन्द्रावतंसं**
**रत्नाकल्पोज्ज्वलाङ्गं परशुमृगवराभीतिहस्तं प्रसन्नम् ।**
**पद्मासीनं समन्तात् स्तुतममरगणैर्व्याघ्रकृत्तिं वसानं**
**विश्वाद्यं विश्ववन्द्यं निखिलभयहरं पञ्चवक्त्रं त्रिनेत्रम्॥२३॥**

*dhyāyet-nityaṁ maheśaṁ rajata-giri-nibhaṁ cāru-candrā-vataṁsaṁ*
*ratnā-kalpo-jjvalāṅgaṁ paraśu-mṛgavarā bhīti-hastaṁ prasannam /*
*padmā-sīnaṁ samantāt stutam-amara-gaṇair-vyāghra-kṛttiṁ vasānaṁ*
*viśvā-dyaṁ viśvavandyaṁ nikhila-bhayaharaṁ pañccavaktraṁ trinetram //*

चाँदी के पर्वत के समान सफेद, सुन्दर चन्द्रकला को मस्तक पर धारण करनेवाले, रत्नों के समान चमकीले अंगोंवाले, हाथों से कुठार, मृगछौना, वर और अभय को धारण करनेवाले, प्रसन्न मुखवाले, कमल पर विराजमान, चारों ओर देवगणों से स्तुति किये जानेवाले, बाघ की खाल को ओढ़नेवाले, संसार के आदि पुरुष, संसार में [सारे प्राणियों से] वन्दनीय, सारे भयों को दूर करनेवाले, ईशान, अघोर, तत्पुरुष, सद्योजात, वामदेव रूप पांच मुखों वाले और इच्छा, ज्ञान और क्रियारूपी तीन नेत्रों को धारण करनेवाले अमृतेश्वरभैरव का मैं सदा ध्यान करता हूँ ॥२३॥

I always concentrate on Maheśa, who is the Lord of Lords, and whose body is like a huge mountain of white silver. His forehead is decorated with a crown of that crescent moon, and whose body is glittering with sparks shining all round from his jewellery. In his hands he has got a hatchet [axe] and a beautiful *mṛga* [deer]. He is seated in *padmāsīnaṁ* [lotus posture] and wears a loin cloth made of lion skin. Those immortal gods and goddesses — Indra, Śiva, Nārāyaṇa — all sing songs in praise of this great Being, Parabhairava. I always pray this Universal Being who dispels all fear and agony. His *pañcavaktraṁ* [five faces] and *trinetram* [three eyes], indicate that the entire objective, cognitive and subjective worlds are residing equally in that Supreme God-consciousness, where Lord Śiva [Parabhairava] resides. (23)

त्वय्येव भातः स्मृतिविस्मृती ते
द्वयोरपि त्वं स्वयमेव भासि ।

**तथापि सांमुख्यसुखाभिवर्षिणी**
**स्मृतिः प्रिया ते नहि विस्मृतिर्मे ॥२४॥**

*tvayyeva bhātaḥ smṛtivismṛtī te*
*dvayor-api tvaṁ svayam-eva bhāsi /*
*tathāpi sāṁmukhya-sukhā-bhi-varṣiṇī*
*smṛtiḥ priyā te nahi vismṛtirme //24//*

हे प्रभु! यद्यपि आप का स्मरण तथा आप का विस्मरण आप में ही प्रकाशित है और इन दोनों में आप स्वयं प्रकाशमान् हैं, तथापि आप के सांमुख्य सुख का वर्षण करने वाली आप की स्मृति ही मुझे प्रिय है, विस्मृति नहीं ॥२४॥

Remembering You and forgetting You are experiences which rest in You, i.e. You shine in both these! Yet I like the act of remembering You in preference to forgetting, as it showers bliss characteristic of Your presence. (24)

**महेश्वरे वा जगतामधीश्वरे**
**जनार्दने वा जगदन्तरात्मनि ।**
**न क्वापि भेदप्रतिपत्तिरस्ति मे**
**तथापि भक्तिस्तरुणेन्दुशेखरे ॥२५॥**

*maheśvare vā jagatām-adhī-śvare*
*janār-dane vā jagad-antrāt-mani /*
*na kvāpi bheda-prati-pattirasti me*
*tathāpi bhaktis-taruṇendu-śekhare //25//*

त्रिभुवन के ईश्वर महेश्वर अर्थात् शिव, और तीनों लोकों के अन्तरात्मा जनार्दन अर्थात् भगवान् विष्णु इन दोनों में मुझे कुछ भेद-बुद्धि नहीं, फिर भी जिस देवाधिदेव के मस्तक पर चन्द्रकला विराजमान है उन्हीं में मेरी [विशेष] प्रीति है ॥२५॥

Devotion to Lord Śiva, who is the master of the three worlds, and devotion to Lord Nārāyaṇa, who resides in the heart of each and every living being, exists for me equally because nowhere does there exist a distinction of devotion. Even then, O my Lord, I prefer devotion to Lord Śiva on whose forehead shines the crescent moon. (25)

भानुना तुहिनभानुना बृह-
द्भानुना च विनिवर्तितं न यत् ।
येन तज्झगिति शान्तिमान्तरं
ध्वान्तमेति तदुपास्महे महः ॥२६॥

*bhā-nunā tuhi-na-bhā-nunā bṛhad-*
*bhā-nunā ca vini-var-ti-taṁ na yat /*
*yena tat-jhagiti śāntim-āntaraṁ*
*dhvāntam-eti tadupās-mahe mahaḥ //26//*

जो आन्तरिक अन्धकार [अख्याति] सूर्य के उज्ज्वल प्रकाश से, चन्द्रमा की शीत किरणों से और प्रचण्ड अग्नि की ज्वाला से दूर नहीं होता वही अन्धकार जिस अन्तःस्थित संवित् प्रकाश से एक क्षण में ही शीघ्र नष्ट होता है उसी तेज की मैं उपासना करता हूँ ॥२६॥

I bow before and worship that Supreme effulgent light of consciousness, where the light of the sun has no glory, where the light of the moon has ceased to function, and where the light of the fire is extinguished, by which light the internal darkness of ignorance instantly vanishes. (26)

संग्रहेण सुखदुःखलक्षणं
मां प्रति स्थितमिदं श्रृणु प्रभो ।

**सौख्यमेष भवता समागमः**
**स्वामिना विरह एव दुःखिता ॥२७॥**

*sangra-heṇa sukha-duḥkha lak-ṣaṇaṁ*
*māṁ prati sthi-tam-idaṁ śṛṇu prabho /*
*saukhyam-eṣa bhavatā samā-gamaḥ*
*svā-minā viraha eva duḥkhitā //27//*

हे स्वामी! सुनिये, संक्षेप में मेरे विषय में होने वाला सुख और दुःख का लक्षण [अर्थात् सच्चा वर्णन] यह [है]—आप [चिद्रूप] के साथ यह [अर्थात् समावेश में साक्षात्कार द्वारा] [एकात्मभाव रूपी] सहवास [ही] [मेरा] सुख [है], [और आप] स्वामी का वियोग ही [अर्थात् आप के स्वरूप का अज्ञान ही] [मेरा] दुःख [है] ॥२७॥

O' Lord, please listen to the real description of my pleasure and my pain. Union with Your nature is my pleasure and separation from You, my Master, is the cause of my pain. (27)

**दासधाम्नि विनियोजितोऽप्यहं**
**स्वेच्छयैव परमेश्वर त्वया ।**
**दर्शनेन न किमस्मि पात्रितः**
**पादसंवहनकर्मणापि वा ॥२८॥**

*dāsadhāmni viniyojito'pyahaṁ*
*svecchayaiva parameśvara tvayā /*
*darśanena na kimasmi pātritaḥ*
*pāda-saṁ-vahana-karmaṇā-pi vā //28//*

हे सर्वैश्वर्यवान् प्रभु! आप अपनी इच्छा [अर्थात् अनुग्रहशक्ति] से ही मुझे [अपने] दास की पदवी पर लगा चुके हैं, तो भी, क्या बात है कि [आप अपने] दर्शन और [अपने ज्ञान-क्रिया रूपी] चरण दबाने के [विमर्श करने के] काम के लिए भी [मुझे] पात्र नहीं बनाते । [अर्थात् दर्शन दे कर और अपने चरणों की सेवा का काम सौंप कर मुझे कृतार्थ क्यों नहीं करते?] ॥२८॥

O' Supreme Lord, although it is by Your will that I have been placed in the position of being Your slave, why, even then, have I not been qualified to have Your audience, Your gaze, or even the act of touching Your feet. (28)

शक्तिपातसमये विचारणं
प्राप्तमीश न करोषि कर्हिचित् ।
अद्य मां प्रति किमागतं यतः
स्वप्रकाशनविधौ विलम्बसे ॥२९॥

*śaktipāta-samaye vicā-raṇaṁ*
*prāptam-īśa na karoṣi karhicit /*
*adya māṁ prati kimā-gataṁ yataḥ*
*sva-prakāśana-vidhau vilambase //29//*

हे स्वेच्छाचारी प्रभु! [आप को तो] [मुझ पर] शक्तिपात अर्थात् अनुग्रह करने के समय विचार करना चाहिए था [कि मैं आप के अनुग्रह का पात्र हूँ या नहीं], [किन्तु आप ऐसा] कभी करते ही नहीं । आज मुझ पर क्या आ पड़ी है, जो [आप] अपने चित्-प्रकाश की झलक दिखाने में देर लगाते हैं ॥२९॥

O' independent Lord, at the time of showering grace on me, You should have considered whether I was qualified for this grace. But You never think in this way. Having received this grace look at my plight now that You delay in revealing Your nature. (29)

अस्तङ्गतवति प्राणे त्वपानेऽभ्युदयोन्मुखे ।
तावत्सा कुम्भकावस्था योगिभिरनुभूयते ॥३०॥

*astaṅ-gata-vati prāṇe tva-pāne'bhyu-dayo-nmukhe /*
*tāvat-sā kumbha-kā-vasthā yogi-bhir-anu-bhūyate //30//*

जब साधक के प्राण सुषुम्नाधाम में अस्त अर्थात् लीन होने के सम्मुख हों, अपान ऊर्ध्वगति की ओर जाने को हो । ऐसी कुम्भक अवस्था के आनन्द का अनुभव योगी ही करते हैं ॥३०॥

When the outgoing breath, which travels from the centre of the eyebrows to external twelve-finger space, is over, and the incoming breath has yet to begin, there is an automatic pause which a Yogi realizes and where he remains one pointed. (30)

**यथा निमीलने काले प्रपञ्चो नैव दृश्यते ।**
**तथैवोन्मीलने स्याच्चेदेतद्ध्यानस्य लक्षणम् ॥३१॥**

*yathā nimīlane kāle prapañco naiva driśyate /*
*tathai-von-mīlane syāt-ced-etad-dhyānasya lakṣṇam //31//*

जैसे नेत्र बन्द करने के समय बाहिरी पदार्थवर्ग दिखाई नहीं देता है, वैसे ही नेत्रों के खुले रहने पर भी [अपने गुरु महाराज की कृपा से] जब पदार्थवर्ग दिखाई नहीं दे तो यही ध्यान का लक्षण है ॥३१॥

Just as the external differentiated world is not seen at the time of closing one's eyes, so in the same way, while practising this meditation, even though his eyes remain wide open by the Grace of the Master this Yogi sees nothing, this is the symptom of correct meditation. (31)

**प्रकाशमाने परमार्थभानौ**
**नश्यत्यविद्यातिमिरे समस्ते ।**
**तदा बुधा निर्मलदृष्टयोऽपि**
**किञ्चिन्न पश्यन्ति भवप्रपञ्चम् ॥३२॥**

*prakāśa-māne parmārtha-bhānau*
*naśya-tya-vidyā-timire samaste /*
*tadā budhā nirmala-dṛṣṭayo'pi*
*kiñcit na paśyanti bhava-prapañcam //32//*

जब परमार्थ रूपी सूर्य के उदय होने पर अज्ञान रूपी [नेत्रों का] तिमिर-रोग समाप्त हो जाता है, तब ज्ञानी-जन मल-रहित दृष्टि के होने पर संसार के आड़म्बर को, तनिक [ज़रा भी] नहीं देखते ॥३२॥

When while he is doing this practice, he realizes the Sun of supreme knowledge, and when his ignorance is ended and he becomes a realized soul, then no matter whatever he does, he is soaked in God-Consciousness everywhere and he has attained eternal *samādhi.* (32)

**प्रनष्टवायुसंचारः पाषाण इव निश्चलः ।**
**परजीवैक्यधर्मज्ञो योगी योगविदुच्यते ॥३३॥**

*pranaṣṭa-vāyu-sañcāraḥ pāṣāṇa iva niścalā /*
*para-jīvaikya-dharmajño yogī yoga-viducyate //33//*

जब योगी को प्राणापान का आना-जाना बन्द हो, वह शिला [पत्थर] की भांति टिका रहे तथा परमात्मा और जीव के मरम को जानने वाला बन जाये, तो उसे योग को जानने वाला कहा जाता है ॥३३॥

When his breath has automatically stopped completely, at that time he becomes motionless like a rock, and then he beholds the union of limited being in unlimited being. This kind of Yogi is said to be a real Master of Yoga. (33)

❋❋❋

[निम्नलिखित अनुसन्धान परक तीन श्लोक सद्‌गुरु मुखारविन्द से उद्‌भूत स्वाध्याय करके दीक्षामन्त्रानुसार सद्‌गुरु महाराज का स्मरण करके स्वात्मपरामर्श में तल्लीन रहिये]।

**[ध्यान समय सीमा १० मिनट]**

Recitation of following three *ślokas* to be followed by Meditation **[10 MINUTES]**

**आमनोऽक्षवलयस्य वृत्तयः**
**सर्वतः शिथिलवृत्तयोऽपि ताः ।**
**त्वामवाप्य दृढदीर्घसंविदो**
**नाथ भक्तधनसोष्मणां कथम् ॥१॥**
**यो विचित्ररससेकवर्धितः**
**शङ्करेति शतशोऽप्युदीरितः ।**
**शब्द आविशति तिर्यगाशये-**
**ष्वप्ययं नवनवप्रयोजनः ॥२॥**
**ते जयन्ति मुखमण्डले भ्रमन्**
**अस्ति येषु नियतं शिवध्वनिः ।**
**यः शशीव प्रसृतोऽमृताशयात्**
**स्वादु संस्रवति चामृतं परम् ॥३॥** [तिलकम्]

*āmano'kṣa-vala-yasya vṛttayaḥ*
*sarvataḥ śithila-vṛttayo'pi tāḥ* /
*tvām-avāpya dṛḍha-dīrgha-saṁvido*
*nātha bhakta-dhana-soṣmaṇāṁ katham* //1//
*yo vicitra-rasa-seka-vardhitaḥ*
*śaṅkareti śataśo'pyu-dīritaḥ* /
*śabda āviśati tirya-gāśaye-*
*ṣva-pyayaṁ navanava-prayo-janaḥ* //2//

*te jayanti mukha-maṇḍale bhraman*
*asti yeṣu niyataṁ śiva-dhvaniḥ /*
*yaḥ śaśīva prasṛto'mṛtā-śayāt*
*svādu saṁsravati cāmṛtaṁ param //3// [tilakam]*

हे नाथ! मन सहित सभी इन्द्रियों की वृत्तियां पूर्ण रूप में चञ्चल स्वभाववाली [होती हैं ।] वे भी आप [चिद्रूप] को प्राप्त करने पर [अर्थात् आप से अभिन्न हो जाने पर] [समावेशमयी] भक्ति रूपी धन — [के तेज] से देदीप्यमान भक्तों के लिये कैसे निश्चल और स्थायी ज्ञान-स्वरूप बन जाती हैं? यह तो आश्चर्य है ॥१॥

[स्वरूप समावेश के] अनूठे आनन्द-रस के सींचने से वृद्धि को प्राप्त हुआ और सैंकड़ों बार उच्चारण में आया हुआ जो यह 'शिव' शब्द [साक्षात्कार दृष्टि से विकास में आया हुआ शब्द] पशुओं के समान [मूर्ख लोगों के] हृदयों में भी अपूर्व [चमत्कार के] प्रयोजन से युक्त [होकर] प्रस्फुरित होता है । और जो [यह 'शिव' शब्द] चन्द्रमा की नाईं अमृतमय कला से प्रसारित होता हुआ मधुर और उत्कृष्ट अमृत खूब बहाता है, वही [अचिन्त्य महिमा से युक्त] शिव-ध्वनि जिन [भक्तों] के मुख-मण्डल में निश्चित रूप में घूमती रहती है, वे [ही] धन्य हैं ॥२,३॥

O' my Master! This is a wonder to me — I can't understand the background of all of these actions of the senses including the mind, which are everywhere seen as *śithila-vṛttayaḥ,* not stable, always flickering, always *cañcala* [fickle]; from here to this and from here to that, they have no one fixed point. And all of these flickering states of the senses, when You are achieved—this is a wonder to me *When You* are achieved, these flickering states become established in the continuous flow of God consciousness. This is a wonder to me, how these flickering states of the senses, take the formation of God consciousness in Thy devotees when You are achieved. (1)

When this sound "Śiva" is recited one hundred times—"Śaṅkara, Śaṅkara, Śaṅkara, Śaṅkara....", like that, one hundred times—and this sound enters in the heart of the animal kingdom......[animal-like persons means duffers, those who have beastly understanding, they also reside in the animal kingdom]...... and this sound of "Śiva", this "Śaṅkara", when it is recited one hundred times and when this sound gets entry in those animal-like hearts, in those hearts also it creates always fresh and new profits and glamour. So, they find that a new and joyful application is applied in their hearts. And those animal duffers will also under stand and feel that joy. This is the greatness of this sound "Śiva".

Now, those persons on whose lips this sound "Śiva" is residing continuously [twenty-four hours]—while walking, doing everything, talking, bathing, eating, drinking, meditating, not meditating—and they feel that this sound is appearing to them on their lips always....

What is the greatness of that sound?

That sound of "Śiva", when you utter this only once, you feel that it has flown out from the abode of nectar, just like *śaśīva*, 'the moon'. Just like the moonlight, which has come from the abode of nectar, it soothes your heart, soothes your appearance. You are soothed. [You are made comfortable, peaceful, when you look at the moon.] In the same way, that sound, when it is uttered once only, you feel that it has flown out from that abode of nectar and it sprinkles and bathes you with that nectar in fullness. . . . and that sound, when it is recited by those persons uninterruptedly daily, they are actually glorified. What can I say to them?

*te jayanti* – they are glorified, they are victorious, always. (2-3)

***

तत्पश्चात् निम्नलिखित श्लोक का उच्चारण दो बार करें ।

[After meditation, recite following *śloka* two times]

**अस्त्यस्मिन्महसां महानिधिरसौ देवो विवस्वान् महान्**
**यस्मिञ्जाग्रति जाग्रतीव रजनीसुप्ता इमे जन्मिनः ।**
**किन्त्वेका महती ततो विजयते श्रीदैशिकाङ्घ्रिद्युति-**
**र्यद्भासाच्छुरितं चिरन्तनतमो हित्वैव जागर्ति सत् ॥**

*astyasmin-mahasāṁ mahā-nidhi-rasau devo viva-svān mahān*
*yasmiñ-jāgrati jāgratīva rajanīsuptā ime janminaḥ /*
*kintvekā mahatī tato vijayate śrī-daiśi-kāṅghri-dyutir-*
*yadbhāsāc-churitaṁ ciran-tanatamo hitvaiva jāgarti sat //*

इस संसार के प्राणी रात्रि में गहन निद्रा में स्वप्नावस्था में पड़े रहते हैं । लेकिन महान् सूर्यदेव के उदित होते ही, उन के प्रभाव से, निद्रा के गहन अंधकार को समाप्त करके इन प्राणियों को पुनः ऊर्जावान बनाते हैं जिस कारण वह निद्रावस्था को छोड़कर प्रफुल्लित होकर अपनी अपनी दिनचर्या में लगजाते हैं । यह इस प्रचण्डतेजवाले सूर्य भगवान् की महानता है ।

परन्तु इस प्राणी के जन्म जन्मान्तर के आन्तरिक अज्ञान के अंधकार को मिटाने में यह प्रचण्डतेजवाला भास्कर भी असमर्थ है । इस आन्तरिक अज्ञान को मिटाने केलिए, काटने केलिए, केवल अपने सद्गुरु महाराज के श्रीचरणों का प्रकाश ही सामर्थ्यशाली है । उन (गुरुदेव) के अनुग्रह से अंधकार में लिप्त इस साधक के चित्-प्रकाश को उदित कर इसके जीवन को सफल बनाते हैं ।

The Sun being the source of effulgent light, when it rises, the darkness disappears and all the Beings, otherwise dead asleep during the night, wake up to get involved in their activities. Yet there is one more effulgent light, which surpasses the dazzling sunlight and that is the effulgent light, the supreme "Śaiva Master's" light, emanating from his 'toenails'. By its effulgence the

innate darkness of numberless births disappears at once and the devotees get awakened.

[The sun removes darkness of the outer world but a Śaiva Master dispels the innate darkness of numberless births by the supreme light of Śaiva Initiation.]

## Detail of Chapters for recitation on 1st, 2nd, 3rd 4th and 5th Sunday of the month:

## स्तुतिपाठक्रम पहली, दूसरी, तीसरी, चौथी और पाँचवी रविवार।

| | | |
|---|---|---|
| पहली रविवार<br>1st SUNDAY | देहस्थदेवताचक्रस्तोत्र /<br>Dehasthadevtācakrastotra | 63-70 |
| | शिवमहिम्नस्तोत्र /<br>Śivamahimnastotra | 71-82 |
| दूसरी रविवार<br>2nd SUNDAY | कालिकास्तोत्र /<br>Kālikāstotra | 83-92 |
| | श्रीबहुरूपगर्भस्तोत्र /<br>Śrībahurūpagarbhastotra | 93-108 |
| तीसरी रविवार<br>3rd SUNDAY | विविध श्लोक संग्रह /<br>Special śloka recitation | 109-127 |
| चौथी रविवार<br>4th SUNDAY | श्रीक्रमनयप्रदीपिकास्तोत्र /<br>Śrīkramanayapradīpikāstotra | 128-139 |
| | श्रीरुद्रामृतबीजसमुद्भावः /<br>Śrī Rudrāmṛtabījasamudbhāvaḥ | 140-154 |
| पाँचवी रविवार<br>5th SUNDAY | कालिकास्तोत्र /<br>Kālikāstotra | 83-92 |
| | श्रीबहुरूपगर्भस्तोत्र /<br>Śrībahurūpagarbhastotra | 93-108 |

ॐ

अथ

# श्रीमन्महामाहेश्वराचार्यवर्यश्रीमदभिनवगुप्तपादविरचितं देहस्थदेवताचक्रस्तोत्रम् ।

*Oṁ*

*Atha*

*Śrīmanmahāmāheśvarācāryavaryaśrīmadabhinavagupta-pādaviracitaṁ dehasthadevtācakrastotram /*

असुरसुरवृन्दवन्दितमभिमतवरवितरणे निरतम् ।
दर्शनशताग्र्यपूज्यं प्राणतनुं गणपतिं वन्दे ॥१॥

*asura-sura-vṛnda-vanditam-abhimata-vara-vitaraṇe niratam /*
*darśana-śatāgrya-pūjyaṁ prāṇa-tanuṁ gaṇapatiṁ vande //1//*

मैं [पूज्य] प्राण रूपी गणपति को प्रणाम करता हूँ, जो सैंकड़ों अथवा सभी शास्त्रों में प्रथम-पूज्य है, जो अभीष्ट वरों के प्रदान करने में लगा हुआ है और जिस की वन्दना देवता तथा असुर-गण करते रहते हैं ॥१॥

Salutations to Gaṇeśa! the first to be worshipped in all hymns and rituals. As the embodiment of *prāṇa* [outward breath] He is adored by gods, goddesses and demons alike. I pray to Gaṇeśa, who is soft in bestowing boons, that he may allow me to enter in the temple of my own body. (1)

वरवीरयोगिनीगणसिद्धावलिपूजितांघ्रियुगलम् ।
अपहृतविनयिजनार्तिं वटुकमपानाभिधं वन्दे ॥२॥

*vara-vīra-yoginī-gaṇa-siddhā-vali-pujitāṅ-ghri-yugalam /*
*apahṛta-vinayi-janārtiṁ vaṭukam-apānā-bhidhaṁ vande //2//*

मैं अपान नाम वाले वटुक-भैरव को प्रणाम करता हू, जो शिष्य-जनों का दुःख दूर करता है और जिस के चरण-युगल की पूजा—श्रेष्ठ वीरों, योगिनियों और सिद्ध-पुरुषों ने की है ॥२॥

I pay homage to Vatukanātha, who also resides at the door of this temple of my body, in the form of *apāna* — [the in-going breath], whose divine feet are worshipped by *vīra*, *siddha*, and *yogini*, who is capable of removing all knots and doubts in the minds of disciples who have taken refuge at the master's feet. To Vatukanātha, I offer salutations. (2)

**आत्मीयविषयभोगैरिन्द्रियदेव्यः सदा हृदम्भोजे ।**
**अभिपूजयन्ति यं तं चिन्मयमानन्दभैरवं वन्दे ॥३॥**

*ātmīya-viṣaya-bhogair-indriya-devyaḥ sadā hṛdam-bhoje /*
*abhi-pujayanti yaṁ taṁ cinmayam-ānanda-bhairavaṁ vande //3//*

मैं उस चिद्रूप आनन्द-भैरव को प्रणाम करता हूँ जिस को इन्द्रिय-देवियां अपने अपने शब्द आदि विषय-भोगों से हृदय रूपी कमल में सदा पूजती हैं ॥३॥

I bow to that ever-blissful Bhairavanātha [Lord Śiva] residing in the centre of the lotus of my heart. The goddesses of the *indriya* are constantly in search of pleasant sounds, soft touch, beautiful forms, delicious tastes, and fragrant smells, which they offer at the feet of their Master, Bhairavanātha. (3)

**यद्धीबलेन विश्वं भक्तानां शिवपथं भाति ।**
**तमहमवधानरूपं सद्गुरुममलं सदा वन्दे ॥४॥**

*yaddhī-balena viśvaṁ bhaktā-nāṁ śiva-pathaṁ bhāti /*
*tam-aham-avadhāna-rūpaṁ sadgurum-amalaṁ sadā vande //4//*

मैं निर्मल अवधान-स्वरूप उस गुरुदेव की वन्दना सदा करता हूँ, जिस अवधान को अपनी बुद्धि में ठहराने से भक्त-जनों को यह सारा संसार शिव-मार्ग ही दीख पड़ता हैं ॥४॥

I bow to that absolutely pure and clean Master, residing in the temple of my body. Through constant devotion my Master has bestowed upon me the strength of intellectual understanding by which I experience this whole universe, consisting of pain, pleasure and sorrow, as a pathway towards Lord Śiva. Salutations to that Master, the embodiment of awareness, *vimarśa*, — the real means of perceiving Lord Śiva in the lotus of my heart. (4)

**उदयावभासचर्वणलीलां विश्वस्य या करोत्यनिशम् ।**
**आनन्दभैरवीं तां विमर्शरूपामहं वन्दे ॥५॥**

*udayāva-bhāsa-carvaṇa-līlāṁ viśvasya yā karotya-niśam /*
*ānanda-bhairvīṁ tāṁ vimarśa-rūpām-ahaṁ vande //5//*

मैं उस पूर्ण-अहं-विमर्श-रूप आनन्दभैरवी को प्रणाम करता हूँ, जो इस सम्पूर्ण-विश्व की सृष्टि, स्थिति तथा संहार रूप लीला लगातार करती रहती हैं ॥५॥

I bow to Goddess Pārvatī, who creates, maintains and destroys this universe in Her own Self. Inseparable from Lord Śiva, She is the blissful Ānanda-Bhairavī. Being filled with the energy of awareness, *vimarśa*, She resides near the seat of Her Master in the lotus of my heart. (5)

**अर्चयति भैरवं या निश्चयकुसुमैः सुरेशपत्रस्था ।**
**प्रणमामि बुद्धिरूपां ब्रह्माणीं तामहं सततम् ॥६॥**

*arcayati bhairavaṁ yā niścaya-kusumaiḥ sureśa-patrasthā /*
*praṇa-māmi buddhi-rūpāṁ brahmāṇīṁ tāmahaṁ satatam //6//*

मैं उस बुद्धि-रूप ब्रह्माणी [ब्राह्मी भगवती] को सदा प्रणाम करता हूँ, जो सुरेश-पत्र अर्थात् इन्द्र संबन्धी — पूर्व-दिशा — में ठहरी हुई निश्चय रूपी पुष्पों से भैरव-नाथ की पूजा करती है ॥६॥

Salutations to Brāhmāṇī, the Goddess of intellect —— residing in the eastern direction in one's own body as well as in the universe everywhere. She confirms all perceptions of the outside world and offers them like flowers to Lord Śiva seated in the lotus of my heart. (6)

**कुरुते भैरवपूजामनलदलस्थाभिमानकुसुमैर्या ।**
**नित्यमहंकृतिरूपां वन्दे तां शाम्भवीमम्बाम् ॥७॥**

*kurute bhairava-pūjām-anala-dalasthā-bhimāna-kusumairyā /*
*nityam-ahaṁ-kṛti-rūpāṁ vande tāṁ śāmbha-vīm-ambām //7//*

मैं उस अहंकार-रूप शाम्भवी माता [माहेश्वरी] की वन्दना सदा करता हूँ, जो अग्नि-दिशा — दक्षिण-पूर्व-दिशा — में ठहरी हुई, अभिमान रूपी फूलों से भैरवनाथ को पूजती है ॥७॥

I bow to Goddess Śāmbhavī, the embodiment of *ahaṅkāra* [ego] — residing in the south-east direction *[agni]* — who eternally worships Lord Śiva by offering flowers of 'I-ness' to His lotus feet. (7)

**विदधाति भैरवार्चां दक्षिणदलगा विकल्पकुसुमैर्या ।**
**नित्यं मनः स्वरूपां कौमारीं तामहं वन्दे ॥८॥**

*vida-dhāti bhaira-vārcāṁ dakṣiṇa-dalagā vikalpa-kusu-mairyā /*
*nityaṁ manaḥ svarūpāṁ kau-mārīṁ tām-ahaṁ vande //8//*

मैं उस 'मन' स्वरूप वाली कौमारी नामक शक्ति की वन्दना नित्य करता हूँ, जो दक्षिण दिशा में ठहरी हुई विकल्प रूपी पुष्पों से चिन्नाथ की पूजा करती रहती है ॥८॥

Homage to Goddess Kaumārī, the embodiment of 'mind' — situated in the southern direction — who offers the flowers of ideas and notions *[vikalpa]* to Lord Śiva. (8)

**नैर्ऋतदलगा भैरवमर्चयते शब्दकुसुमैर्या ।**
**प्रणमामि श्रुतिरूपां नित्यं तां वैष्णवीं शक्तिम् ॥९॥**

*nairṛta-dalagā bhairavam-arcayate śabda-kusumairyā /*
*praṇa-māmi śruti-rūpāṁ nityaṁ tāṁ vaiṣṇavīṁ śaktim //9//*

मैं उस श्रवणेन्द्रिय रूपी वैष्णवी नाम वाली देवी को नित्य नमस्कार करता हूँ, जो नैर्ऋत-दल अर्थात् दक्षिण-पश्चिम-कोण में ठहरी हुई शब्द रूपी पुष्पों से भैरव-नाथ की पूजा करती रहती है ॥९॥

I bow to that eternal and all-pervading Goddess Vaiṣṇavī, situated in *nairṛti* — the south-western direction. Collecting a garland of beautiful sounds she worships Bhairavanātha on the lotus of my heart. (9)

**पश्चिमदिग्दलसंस्था हृदयहरैः स्पर्शकुसुमैर्या ।**
**तोषयति भैरवं तां त्वग्रूपधरां नमामि वाराहीम् ॥१०॥**

*paścima-digdala-saṁsthā hṛdaya-haraiḥ sparśa-kusu-mairyā /*
*toṣayati bhairavaṁ tāṁ tvagrūpa-dharāṁ namāmi vārāhim //10//*

मैं उस त्वचा-रूप वाली वाराही भगवती को प्रणाम करता हूँ, जो पश्चिम [वरुण-दिशा] में ठहरी हुई हृदय-हारी स्पर्श-रूपी पुष्पों से भैरव-देव को सन्तुष्ट करती है ॥१०॥

Salutations to goddess Vārāhī, situated in *varuṇa* — the western direction, she collects all good sensations of touch to satisfy Lord Bhairava residing in the lotus of my heart. (10)

**वरतररूपविशेषैर्मारुतदिग्दलनिषण्णदेहा या ।**
**पूजयति भैरवं तामिन्द्राणीं दृक्तनुं वन्दे ॥११॥**

*varatara-rūpa-viśeṣair-māruta-digdala-niṣaṇṇa-dehā yā /*
*pūjayati bhairavaṁ tām-indrāṇīṁ dṛk-tanuṁ vande //11//*

मैं उस नयन-स्वरूप इन्द्राणी भगवती की वन्दना करता हूँ, जो वायु-दिशा [पश्चिमोत्तर-कोण] में ठहराये हुए देह वाली उत्तम-उत्तम सुन्दर रूपों से भैरवनाथ की पूजा करती रहती है ॥११॥

I bow to goddess Indrāṇi, who is established in the northwest, the abode of the *māruta* [wind gods, *vāyu].* As the embodiment of the vibrating force of sight, she worships Lord Bhairava with all forms which are pleasing to the eye. (11)

**धनपतिकिसलयनिलया या नित्यं विविधषड्रसाहारैः ।**
**पूजयति भैरवं तां जिह्वाभिख्यां नमामि चामुण्डाम् ॥१२॥**

*dhanapati-kisalaya-nilayā yā nityaṁ vividha-ṣaḍrasā-hāraiḥ /*
*pūjayati bhairavaṁ tāṁ jihvābhikhyāṁ namāmi cāmuṇḍām //12//*

मैं उस जिह्वा नाम वाली चामुण्डा भगवती को प्रणाम करता हूँ, जो कुबेर-दिशा अर्थात् उत्तर दिशा में ठहरी हुई सदैव नाना प्रकार के छः रसों [मीठा, नमकीन, तीखा, कसैला, खट्टा और कड़वा] से भैरवनाथ को पूजती है ॥१२॥

Salutations to goddess Cāmuṇḍā, established in the northern abode of the Lord of Treasure [Kubera]. I bow to Goddess *cāmuṇḍā*, whose tongue is always protruding because she is fond of tasting the six-fold *rasa* — [sweet, salty, hot, tart, sour and bitter], and offering them to Lord Bhairava in my heart. (12)

**ईशदलस्था भैरवमर्चयते परिमलैर्विचित्रैर्या ।**
**प्रणमामि सर्वदा तां घ्राणाभिख्यां महालक्ष्मीम् ॥१३॥**

*īśa-dalasthā bhairavam-arcayate pari-malair-vicitrairyā /*
*praṇamāmi sarvadā tāṁ ghrāṇā-bhikhyāṁ mahā-lakṣmīm //13//*

मैं उस घ्राणेन्द्रिय-रूप महालक्ष्मी अर्थात् योगीश्वरी देवी को सदा प्रणाम करता हूँ, जो ईशान-कोण अर्थात् उत्तर-पूर्व-कोण में ठहरी हुई केसर-चन्दन आदि नाना प्रकार के परिमलों [सुगंधित-पदार्थों] से भैरवनाथ की पूजा करती है ॥१३॥

I bow to Mahālakṣmī, goddess of wealth, who is fond of perfume and all good scents, and who is situated in the abode of *īśāna* [northeast]. To Mahālakṣmī, who embodies the sense of smell, and who worships Bhairavanātha with various perfumes and scents, I eternally bow. (13)

**षड्दर्शनेषु पूज्यं षट्त्रिंशत्तत्त्वसंवलितम् ।**
**आत्माभिख्यं सततं क्षेत्रपतिं सिद्धिदं वन्दे ॥१४॥**

*ṣaḍ-darśaneṣu pūjyaṁ ṣaṭ-triṁśat-tattva-saṁ valitam /*
*ātmā-bhikhyaṁ satataṁ kṣetra-patiṁ siddhidaṁ vande //14//*

मैं उस जीवात्मा-रूपी सिद्धि-प्रद क्षेत्रपाल को सदा प्रणाम करता हूँ, जो सभी षठशास्त्रों में पूज्य माना गया है और जो छत्तीस तत्त्वों से संवलित अर्थात् घेरा हुआ रहता है ॥१४॥

Salutations to Kṣetrapāla, situated in the aura of my body; adored in the six systems of philosophy [cycle of vibration], the embodiment of the thirty-six elements. To Kṣetrapāla, the *ātmā* or individual Being, whose duty it is to protect me on all sides, I bow down. (14)

संस्फुरदनुभवसारं
सर्वान्तः सततसन्निहितम् ।
नौमि सदोदितमित्थं
निजदेहगदेवताचक्रम् ॥१५॥

*saṁ-sphurad-anubhava-sāraṁ*
*sarvāntaḥ satata-sanni-hitam /*
*naumi sado-ditam-itthaṁ*
*nija-dehaga-devtā-cakram //15//*

इस प्रकार मैं अपने ही शरीर में ठहरे हुए सदा उदित समस्त-देवता चक्र की स्तुति करता हूँ, जो स्वानुभव-गम्य और सभी जड़-चेतन आदि वस्तुओं के भीतर ठहरा हुआ है ॥१५॥

I bow collectively to all the divine goddesses who are always present, always shining in the temple of my own body. (15)

इति श्रीमदाचार्याभिनवगुप्तपादविरचितं
देहस्थदेवताचक्रस्तोत्रम् ।
इति शिवम् ।

*iti śrīmadācāryābhinavaguptapādaviracitaṁ*
*dehasthadevatācakrastotram /*
*iti śivam /*

***

अथ श्रीपुष्पदन्तविरचितं शिवमहिम्नस्तोत्रम् ॥

*atha Śrīpuṣpadantaviracitaṁ Śivamahimnastotram //*

आधीनामगदं दिव्यं
　　व्याधीनां मूलकृन्तनम् ।
उपद्रवानां दलनं
　　महादेवमुपास्महे ॥

*ādhīnāmagadaṁ divyaṁ*
*　　vyādhīnāṁ mūlakṛntanam /*
*upadravānāṁ dalanaṁ*
*　　mahādevamupāsmahe //*

महिम्नः पारं ते परमऽविदुषो यद्यऽसदृशी
स्तुतिर्ब्रह्मादीनामपि तदवसन्नास्त्वयि गिरः।
अथाऽवाच्यः सर्वः स्वमतिपरिणामावधि गृणन्
ममाप्येष स्तोत्रे हर निरपवादः परिकरः ॥१॥

*mahimnaḥ pāraṁ te parama'viduṣo yadya'sadṛśī*
*stutirbrahmādīnāmapi tadavasannāstvayi giraḥ /*
*athā'vācyaḥ sarvaḥ svamatipariṇāmāvadhi gṛṇan*
*mamāpyeṣa stotre hara nirapavādaḥ parikaraḥ //1//*

अतीतः पन्थानं तव च महिमा वाङ्मनसयो-
रतद्व्यावृत्त्या यं चकितमभिधत्ते श्रुतिरपि ।
स कस्य स्तोतव्यः कतिविधगुणः कस्य विषयः
पदे त्वर्वाचीने पतति न मनः कस्य न वचः ॥२॥

*atītaḥ panthānaṁ tava ca mahimā vāṅmanasayor-*
*atadvyāvṛttyā yaṁ cakitamabhidhatte śrutirapi /*
*sa kasya stotavyaḥ katividhaguṇaḥ kasya viṣayaḥ*
*pade tvarvācīne patati na manaḥ kasya na vacaḥ //2//*

मधुस्फीता वाचः परमममृतं निर्मितवत-
स्तव ब्रह्मन् किं वागऽपि सुरगुरोर्विस्मयपदम् ।
मम त्वेतां वाणीं गुणकथनपुण्येन भवतः
पुनामीत्यर्थेऽस्मिन् पुरमथन बुद्धिर्व्यवसिता ॥३॥

*madhusphītā vācā paramamamṛtaṁ nirmitavata-*
*stava brahman kiṁ vāga'pi suragurorvismayapadam /*
*mama tvetāṁ vāṇīṁ guṇakathanapuṇyena bhavataḥ*
*punāmītyarthe'smin puramathana buddhirvyavasitā //3//*

तवैश्वर्यं यत् तज्जगदुदयरक्षाप्रलयकृत्-
त्रयीवस्तु व्यस्तं तिसृषु गुणभिन्नासु तनुषु ।
अभव्यानामस्मिन् वरद रमणीयामरमणीं
विहन्तुं व्याक्रोशीं विदधत इहैके जडधियः ॥४॥

*tavaiśvaryaṁ yat tajjagadudayarakṣāpralayakṛt-*
*trayīvastu vyastaṁ tisṛṣu guṇabhinnāsu tanuṣu /*
*abhavyānāmasmin varada ramaṇīyāmaramaṇīṁ*
*vihantuṁ vyākrośīṁ vidadhata ihaike jaḍadhiyaḥ //4//*

किमीहः किं कायः स खलु किमुपायस्त्रिभुवनं
किमाधारो धाता सृजति किमुपादान इति च ।
अतैर्कैश्वर्ये त्वय्यऽनवसरदुःस्थो हतधियः
कुतर्कोऽयं कांश्चिन्मुखरयति मोहाय जगतः ॥५॥

*kimīhaḥ kiṁ kāyaḥ sa khalu kimupāyastribhuvanaṁ*
*kimādharo dhātā sṛjati kimupādāna iti ca /*
*atairkaiśvarye tvayya'navasaraduḥstho hatadhiyaḥ*
*kutarko'yaṁ kāṅścinmukharayati mohāya jagatāḥ //5//*

